# निर्माल्य

रचयिता—पं० मोहनलाल महतो गयावाल 'वियोगी'

यह वही रचना है, जिसकी प्रशंसा विश्वकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर एवं प्रसिद्ध विदेशी विद्वान् श्रीयुत ग्रियर्सन-साहब ने की है। पंक्ति-पंक्ति में आकर्षण है। हिन्दी-साहित्य के धुरंधर समालोचक पं० गणेश बिहारी मिश्र लिखते हैं—

मैंने "निर्माल्य" को ध्यान से दो बार पढ़ा, आज-कल खड़ी-बोली की जो तुकबन्दियाँ निकला करती हैं, यदि नये लेखक आपका अनुकरण करें, तो मेरे विचार में इस नवीन प्रणाली का विशेष गौरव हो सकता है। इसमें बहुत-सी कवितायें हृदय पर अधिकार जमाने वाली हैं। आपकी कवितायें अश्लीलता से बिल्कुल पाक हैं। मैं आपकी रचनायें पढ़कर बहुत प्रसन्न हुआ। ये बहुत ही सरल, सरस तथा भावपूर्ण हैं। उपमायें भी अच्छी दी गई हैं। मैं आशा करता हूँ कि आप यदि खड़ी-बोली की सेवा इसी प्रकार करते रहें, तो आपका अनुकरण करके बहुत-से नवयुवक उत्तम कवितायें करने लग जायँगे।

हिन्दी-पुस्तक-भंडार, लहेरियासराय

सत्यं शिवं सुन्दरम्

# एकतारा

उठा 'एकतारा' हे कवि ! गा दे ऐसा मनमोहन गान
शिवदेव के युग-युग का हो भंग अचानक दुस्तर ध्यान

पं० मोहनलाल महतो गयावाल 'वियोगी'

हिन्दी-पुस्तक-भंडार, लहेरियासराय (बिहार)

प्रकाशक
वैदेहीशरण, हिन्दी-पुस्तक-भंडार, लहेरियासराय
प्रथम संस्करण, श्रावण-शुक्ला सप्तमी, १९८४

चुन ले फूल, सजा ले डाली,
पूजा को हो जा तैयार;
अभी खुला है करुणाकर के
रत्न-खचित मन्दिर का द्वार।
छोड़ क्षुद्र पद-चिन्ह, पूर्व के
पद-चिन्हों पर, चले विभोर;
भक्त जा रहे हैं वीणा की
द्रुतगति-सा क्रमशः उस ओर।

× × ×

उठा एकतारा हे कवि!
गा दे ऐसा मनमोहन गान;
विश्वदेव के युग-युग का हो
भंग अचानक दुस्तर ध्यान।

मुद्रक
माधव विष्णु पराड़कर
ज्ञानमण्डल यंत्रालय, कबीरचौरा, काशी



'बालक'-सम्पादक

श्रीरामवृक्ष शर्मा बेनीपुरी

Not marble nor tho gilded monument of princes shall out-live this powerful rhyme. —Shakespeare.

## विषय-सूची

## एक झंकार



---

## सम्पादक का कथन—

'वियोगी'जी की इस दूसरी रचना को प्रकाशित करते हमें विशेष आनन्द हो रहा है। इनकी पहली रचना—'निर्माल्य'—को प्रकाशित करते समय हमें ज़रा भी आशा नहीं थी कि एक नौसिखे नवयुवक की प्रथम कृति को साहित्य-संसार इतने प्रेम और आदर से अपनावेगा, कि उत्साहित होकर हमें इनकी दूसरी रचना को इतनी जल्दी लेकर पुनः उपस्थित होना पड़ेगा।

वियोगीजी के लिए गौरव का विषय है कि धुरंधर साहित्य-आचार्यों ने इनकी नवीन कविता-शैली की प्रशंसा की है, और नवयुवक-रचयिताओं के लिए उसे पथ प्रदर्शक बतलाया है।

यह 'एकतारा' कैसा है—इसका निर्णय तो साहित्य-सेवी ही कर सकेंगे। 'डाक्टर झा' ने अपने उपोद्घात में इसके विषय में जो कुछ कहा है—हममें उतनी शक्ति नहीं कि उससे कुछ अधिक कह सकें। 'निर्माल्य' के ऐसा यह 'एकतारा' भी पाठकों की आत्मा को परितोष दे सके—हमारी यही कामना है।

अन्त में, संस्कृत साहित्य के विश्वविश्रुत विद्वान्, सुप्रसिद्ध दार्शनिक, प्रयाग विश्वविद्यालय के यशस्वी वाइस-चांसलर महा-महोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा, एम० ए०, डि० लिट् के प्रति हम अपनी आन्तरिक कृतज्ञता प्रगट करते हैं, जिन्होंने इस पुस्तक का उपोद्घात लिखकर 'कविवर वियोगीजी' और हमारी 'सुन्दर-साहित्य-माला' को, समान-रूप से, गौरवान्वित किया है। इस 'उपोद्घात' के कारण ही सही, 'एकतारा' का नाम हिन्दी के स्थायी साहित्य में सादर लिया जायगा—इसमें सन्देह नहीं।

यदि हिन्दी-पाठकों ने हमें उत्साहित किया, तो वियोगीजी की अन्य गद्य और पद्य रचनाओं को भी हम शीघ्र ही प्रकाशित करेंगे।

---

## व्रीड़ा

मलयानिल में मिलकर आई
अभूतपूर्व मनमोहक तान;
चौंक उठा मैं—कहाँ गा रहे हैं
ऐसे गायक गुणवान ?

मानों स्वर के सुदृढ़ सूत्र में
मैं उस ओर खिंचा बँधकर;
पहुँचा तेरी भरी सभा में
मंत्राकर्षित-सा सत्वर।
बड़े-बड़े गायक तंत्री ले
एक एक कर गाते थे;
तीनो लोक कँपा देते थे
स्वर-सुरसरित बहाते थे।
राजा, रंक, सभी बैठे थे
होता था सबका आदर;
देश-देश से चले आ रहे थे
गुण-ग्राहक रसिक-प्रवर।

तूने मुझे सु-गायक-दल में
बैठाया, सम्मान किया;
और सभा में गान सुनाने का
आदेश प्रदान किया।

काँप रही थीं हाय! उँगलियाँ
कैसे तार मिलाता मैं;
सर चकराता था गुणियों के
सम्मुख कैसे गाता मैं!

वैशाख कृ० १०, १९८३]

# उपोद्घात

कवि की आज्ञा है 'उपोद्घात लिख दो'। 'उपोद्घात' में ग्रन्थ का आशय लिखा जाता है—ऐसी ही चाल है। फिर शास्त्र की आज्ञा है—'जीवत्कवेराशयो न वर्णनीयः'। ऐसी दुविधा में क्या किया जाय। विधि-निषेध रहते हुए ऐच्छिक विकल्प करना—ऐसा सिद्धान्त मीमांसकों का है। पर इस विकल्प का भी तो अवकाश नहीं है। इसलिए इस संशय-संकट से छूटने का एक-मात्र उपाय है। इन सरस पद्यों को पढ़कर जो भाव मेरे मन में आये हैं उन्हीं का दिग्दर्शन करके इस उपोद्घात को सार्थक करूँगा।

कविवर भवभूति ने कहा है—

एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्-
भिन्नः पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान्

कवि Shelley ने कहा है—

Our sincerest laughter
With some pain is fraught
Our sweetest songs are those
that tell of saddest thought.

इन दोनों सूत्रों का समर्थन इन पद्यों के पढ़ने से होता है। कवि का भाव जो कुछ हो—मुझे इनमें सर्वत्र करुण रस ही की झलक का भान होता है। सम्भव है, मेरी वृद्ध-रुग्णावस्था ही इसका कारण हो। पर 'प्यारी से', 'हृदय-का हाल' 'प्यार', 'कामना', 'आँसू', जिस किसी पद्य को पढ़ता हूँ—भावान्तर रसान्तर रहते हुए भी सबके अन्तर्गत एक आभा करुण रस ही की दीख पड़ती है। रस भी एक प्रकार से ईश्वर ही का अवतार माना गया है। इसी से—

जिनकी रही भावना जैसी
हरि-मूरति देखी तिन तैसी

—के अनुसार पाठक या श्रोता के हृद्गत भाव का बड़ा प्रभाव पड़ता है। फिर, वासनारूपेण हृदय में स्थित स्थायी भाव ही रस में परिणत होता है, यही साम्प्रदायिकों का सिद्धान्त है। इसके अनुसार 'हरि-मूरति देखी तिन तैसी' यह उक्ति जिन पद्यों में सार्थक हो, उन्हीं पद्यों को सरस कहना होगा। और, मेरी धारणा ऐसी है कि इस पुस्तिका में जितने पद्य हैं, सभों के प्रसंग में ऊपर की उक्ति चरितार्थ होती है। इससे बढ़कर और काव्य या कवि की प्रशंसा में क्या कहा जा सकता है।

सरस कवि दीर्घायु होकर कविता-संसार की शोभा बढ़ावें, यही मेरा आशीर्वाद है।

| | |
|---|---|
| सिनेट-हाउस<br>इलाहाबाद-युनिवर्सिटी<br>प्रयाग | गंगानाथ झा<br>(महामहोपाध्याय, एम. ए., डी. लिट्.<br>—वाइस-चांसलर) |

## चाह

खड़ा था दर्पयुक्त दुर्भेद्य
धैर्य-गिरि—जैसे पर्वतराज—
समय ने मारा उस पर ताक
घोर विध्वंसक दुख की गाज !
न वह सह सका भयंकर चोट,
फट पड़ा—निकली करुणा-धार ;
बह गये सुख, आशा, आनन्द—
बह गया जीवन का आधार ।

दिखाकर विश्वदेव को भानु—
भारती, संध्या-सखि के साथ—
गये मन्दिर के सीमाहीन—
स्वच्छ आँगन को त्याग अनाथ।

तरंगित-तटिनी-तट पर कौन
गा रहा है रो-रोकर गान!
पड़ी है नीरव तंत्री निकट
एकतारा बन हा भगवान्!

कहाँ मैं जाऊँ तट को त्याग
हृदय है भक्ति-भाव से हीन;
इसी करुणा-सरिता पर, देव!
दया कर ले आओ यह बीन।

विश्व करता है दीपक-दान,
आज मेरी भी है यह चाह;
वेदना को छन्दों में बाँध
मिटाया था जो अन्तर्दाह;
पुनः स्मृति से दूँ उसको लगा
लगा चेतना-वर्त्ति की छोर;
छोड़ दूँ कविताओं के दीप
अतल-जल में अनन्त की ओर।

दीपावली
१९८३

—वियोगी

卐

# एकतारा

## एकतारा

वेणु कहाँ से गूँथी किसकी
और कहाँ से निर्बल तार;
एकत्रित कर बना एकतारा
यह जीवन का आधार।
है अव्यक्त तरंगित इसमें
अन्तर का करुणा-सागर;
न, जानें किस कम्पित कर ने
इसे ग्रहण कर किया अमर।
इसके द्वारा व्यक्त सदा
करते हैं व्यथित मूक-रोदन;
जीवन का सर्वस्व यही है
यही दरिद्र-हृदय का धन।

है यह नहीं गायकों के
वादन-कौशल दिखलाने योग्य;
सप्त-स्वरों के नर्त्तन में
यह ठहरेगा सम्पूर्ण अयोग्य।
कर सकता, पर, मग्न
भारती का पंकज करुणा-जल में;
विश्वदेव का आसन यह
कम्पित कर सकता है पल में।
उमड़ा दे जग की आँखों में
आँसू—है इतनी क्षमता;
पर वीणा से, हे गायक!
कैसे होगी इसकी समता?
उसमें कला भरी है
करती है वह नवजीवन-संचार;
इसमें गृह-विहीन, एकाकी का
है नीरव हाहाकार।—
उसमें है संगीत और
इसमें है रोदन, हे गुणवान्!
इस प्रकार प्रत्यक्ष और
अन्तर में है वैषम्य महान।
—गुण-ज्ञाता उससे मोहित
होंगे, इससे सहृदय पीड़ित;
पर अनन्त में दोनों का
प्रभाव है अव्यापक, सीमित।

## हृदय से—

हृदय न धड़क बेधड़क
उनका छलक पड़ेगा प्याला;
समझ न लें इस धड़कन को
वे कहीं दाल में काला।
कँप जाने से हाथ कहीं
नीचे न गिर पड़े माला;
पैर बढ़ावें कहीं न आगे
खुला जान कर ताला।

धड़कन के मिस क्या गिनता है?
जीवन की प्रत्येक घड़ी?
तड़प रहा है क्या अनियारी
आँखों की खा चोट कड़ी?

वैशाख कृ० २, ८३]



वियोगी

## प्रलाप

आह प्रिये ! मैं बहुत पी गया
थोड़ा है प्याले में शेष;
हठ मत धरना, अभी न भरना,
करना है इसको निःशेष।
नहीं-नहीं भर दे खाली
होने के पहले ही यह पात्र;
हाँ-हाँ, बस कर, इसे न अब भर,
बचा हुआ है तलछट-मात्र।

उन कुंजों के तरु-पुंजों के
नीचे सोती है छाया;
तू बढ़ आगे, देख न जागे,
मूक उषे ! मैं भी आया।

मार्गशीर्ष कृ० १२,८२ ]

# जीवन-पुस्तक

हे मेरे जीवन की पुस्तक!
भूतकाल के हे इतिहास!
हे भविष्य की विशद पंजिका!
हे विचित्रता के आवास!
कौन अलक्ष्य उँगलियों से
नित पृष्ठ उलटता है तेरा;
है सीमित उसका दिखलाना
है सीमित पढ़ना मेरा।
लिखी गई हैं कितनी गाथायें
मेरे आँसू से, आह!
हुए प्रवाहित कितने ही
पृष्ठों पर मेरे अश्रु-प्रवाह।
चमक रही है कितने पृष्ठों पर
मेरी आहों की आग;
कितने पृष्ठों पर मेरे चुम्बन के
पड़े हुए हैं दाग।
बड़े यत्न से लाया था मैं
इसे साथ ले जाऊँगा;
समय मिला तो कुछ कहानियाँ
पढ़कर, सखे! सुनाऊँगा।

वैशाख शु० ५, ८३ ]

 वियोगी।

## प्यारी से—

जी करता है हृदय लगा लूँ,
आँखों पर बिठला लूँ मैं;
इस नीरस जीवन को
पल-भरमें ही सरस बना लूँ मैं।
जी करता है प्रेम-गीत
तेरी तंत्री पर गा लूँ मैं;
जग से नाता तोड़ नेह का
नाता आज लगा लूँ मैं।

तेरी एक अनोखी चितवन पर
हा हा बलि जाऊँ मैं!
मेरे हृदय-कुंज की कोयल!
कूक, वसन्त बुलाऊँ मैं।

वैशाख कृ० २, ८२ वि० ]

## अपराधी हृदय से—

मचल गया क्यों बना न उनके
चरणों का पापोश हृदय ?
क्यों तू हुआ कुचल जाने की
सुन आज्ञा बेहोश, हृदय ?
धड़क उठा क्यों उनकी
इच्छा के विरुद्ध बेपीर, हृदय ?
उनके द्वारा घोर तिरस्कृत हो
क्यों हुआ अधीर, हृदय ?
जीवन-भर की साध नष्ट
हो गई एक ही पल में !
अरे डूब मर, तू इन आँखों
के चुल्लू भर जल में !

श्रावण कृ० १०,८३ वै० ]

## पहला प्यार

छलक मदिरा का प्याला पड़ा
पी लिया नयनों ने जी भर;
नींद सो गई न जानें कहाँ?
न आई अस्थिर पलकों पर।
धड़कते हुए हृदय को थाम
नशे में बीती सारी रात;
खुमारी गई न दिन में, आह!
आ गई फिर भी प्यारी रात।

घूँट—हाँ एक घूँट मिल जाय
लगा लूँ होठों से प्याला;
देख कर विश्व चकित हो जाय
मद-भरी आँखें गुलाला।
अरे, यह इतनी है सुकुमार
सहेगी क्या चुम्बन का भार;
प्रकट उसपर न कहीं हो जाय,
देव! यह मेरा पहला प्यार।

छिपा कर अपने में निजको
दूर से एक नजर भर कर—
देखने की है अभिलाषा
अलौकिक वह मुखड़ा सुन्दर।
हृदय में कम्पन बन कर बसे
रहे इस तन में बन कर प्राण;
रहें नयनों में बन कर ज्योति
रहे जीवन में बन कल्याण।

ढालती रहे सदा मदिरा,
छलकता रहे सदा प्याला;
सदा उन्मत्त बना ही रहे
रात-दिन, यह पीने वाला!
व्याकुल अधरों का संयोग
दो कम्पित हृदयों का मिलन;
मधुर भावों का वह उत्थान
अहा! आनन्दोन्मीलित नयन।

भूल जा, अरे 'वियोगी', याद
दिलाता हूँ तू जा अब भूल;
व्यर्थ है उस वसन्त की याद
कहाँ हैं वे कलियाँ, वे फूल?
विश्व की आज वेदना से
मिला ले इस वीणा के तार;
न होगा व्यर्थ, न होगा व्यर्थ
सत्य है तेरा पहला प्यार!

उठा कर दर्पण-सा कर में
देख कर एक बार हँस कर;
हृदय से लगा त्योरियाँ बदल
पटक डाला, हा! पत्थर पर।
क्या कहूँ—पहचाना भी नहीं
और कर बैठो अत्याचार;
चूर हूँ—चूर-चूर हो गया
हाय! वह मेरा पहला प्यार।

ज्येष्ठ शु० ७,८२ वै० ]

## प्रेम का सच्चा रूप

कहा सलभ ने—'अहा, तुम्हारी
रूप-माधुरी धन्य, प्रिये !
हो स्वीकार, खड़ा हूँ
जीवन-सुमनों का उपहार लिये ।
भस्म-रूप में परिणत होकर
भी यदि तुमको पाऊँ मैं ;
तो इस तुच्छ देह, यौवन को
पैरों से ठुकराऊँ मैं !'
दीप-शिखा बोली—'कि हृदय में
ऐसे भाव न आने दो ;
स्वयं मुझे अपनी ही ज्वाला में ,
प्रियतम ! जल जाने दो !'

पौष कृ० ६, ८२ वै० ]

## पानी

बैठी दुखिया अश्रुकणों का
सुन्दर हार पिरोने ;
या जग के निर्ममता-मल को
करुणा-जल से धोने।
या सनेह के विमद क्षेत्र में
निर्मल मुक्ता बोने;
यां बैठी है, हाय 'वियोगी'
के वियोग में रोने।
सूखा स्रोत दया का, तुम
हो गये, देव ! बेपानी ;
पानी बरसा कर इसने
रख लिया तुम्हारा पानी।

अग्रहायण शु० १०, ८२ ]

## अपनी बात

इच्छा होती है हँस तेरे
तिरस्कार को सहन करूँ;
इच्छा होती है हँस कर
अन्याय-भार को वहन करूँ।
इच्छा होती है सिर नीचे
कर सुन लूँ सारी फटकार;
इच्छा होती है आँसू
पी कर सह लूँ सब अत्याचार।

जिन चरणों से कर आघात
जगाया तूने सोने पर,
जिन चरणों के आश्रय में
दोनों हैं—सुधापात्र, विषधर।
जिन चरणों से तूने मेरा
आशा-कुसुम कुचल डाला;
जिन चरणों से ठोकर मार
हटाया प्रेम-भरा प्याला।
इच्छा होती है उन चरणों को
मैं प्यार करूँ जी भर;
पूजा करूँ, लगा लूँ उनकी
धूलि हृदय पर, आँखों पर।

वैशाख कृष्ण २, ८२ वै० ]

## हृदय का हाल

करुणावेग-प्रकम्पित-स्वर है
क्या गाऊँ, कैसे गाऊँ ?
चित्त ठिकाने कर लूँ यदि मैं
तेरा अनुशासन पाऊँ ।

गाऊँगा तू मतकर हठ
है लाचारी क्या बतलाऊँ ?
शब्द नहीं मिलते हैं कैसे
हाय ! तुझे मैं समझाऊँ ।

देव ! भुक्तभोगी कर लेगा
सुनते ही अनुभव तत्काल ;
हृदय-हीन ! तू मत सुन मेरे
कुचले हुए हृदय का हाल ।

वैशाख कृ० ९, ८३ ]

## स्वार्थी

कली ! न चुम्बन चंचरीक को दे
मत खेल अनिल के संग;
छूने दे न कलंकित शशि के
निर्मम अयुत करों को अंग।
कभी उषा को दिखा न अपना
रूप हृदय हरने वाला,
मत रख तृषित विश्व के सम्मुख
सौरभ-मदिरा का प्याला।
निहित रहे तेरी सुवास में
कोमल भावों का उत्थान;
आँसू बन, छिप नयनों में,
खेलो अधरों पर बन मुस्कान।

श्रावण शु० ५, ८३ ]

## दरिद्र-नारायण

हृदय-द्वार हैं रुद्ध, नहीं
दुखिया भीतर घुसने पाते;
धूल-भरे पैरों से डरते हैं
उनके सम्मुख जाते।

चना-चबेना भरी सभा में
लज्जित होते हैं खाते;
हैं निर्गन्ध सुमन,
चरणों पर रखने में हैं सकुचाते।

हैं नत-मस्तक, गत-गौरव,
हत-आसन, जीवन्मृत हारे;
देव! इसी से हैं तेरे
प्राणों से भी दरिद्र प्यारे।

तिरस्कार का तीखा रस
नीरव रह कर चख लेते हैं;
आशा के अंकुर पर निर्मम
बन पत्थर रख लेते हैं।
देव! डरो मत, सूख गया है
कंठ, न निकलेगी अब आह!
चरण न भीगेंगे आँखों से
गिरते सूखे अश्रु-प्रवाह।

+ + +

वीणापाणि! करुणस्वर में गा
सारा विश्व हिला देना;
पर, इनके हृत्कम्पन से
वीणा के तार मिला लेना!

शुद्ध चैत्र शु० १५, ८३]

## अनुरोध

छुटी उँगलियों की मेहँदी
गिनने से आशा की घड़ियाँ;
मलयानिल ! तू कब खोलेगा,
इन कुसुमों की पंखड़ियाँ ?
परिमल भरा हुआ है, बन्दी है
सौरभ इनमें अपार;
कहीं बिखेर न देना चुपके-से
आ, अहो ! समीर, उदार ।
जब निदाघ की दोपहरी में
धूल उड़ेगी चारो ओर;
तब विकसित कर इन्हें बना देना
सुवास से मुझे विभोर ।
वैशाख शु० ११,८२ ]

## सौभाग्य

अपराधी हैं नहीं पड़ेंगे
टोटे कभी प्रमाणों के;
पर रो-रो दहला देंगे
हम आज हृदय पाषाणों के।
हैं प्रस्तुत स्वागत करने को
तेरे तीखे बाणों के;
चिन्ता नहीं अगर लाले
पड़ जायेंगे इन प्राणों के।

है सौभाग्य स्वयम् जाकर
फँस जाना तेरे जालों में;
है सौभाग्य भरा जाना
भूसा इनकी मृत खालों में।

अग्रहायण कृ० १३, ८३ ]

## चले !

खिलने के पहले ही कितने
सुमन वृन्त को छोड़ चले ;
परिचय होने के पहले ही
कितने जन मुँह मोड़ चले ।

है रिक्तों की पूछ कहाँ
ये जाते हैं, तो जाने दो ;
अथक परिश्रम करके वे क्यों
कौड़ी-कौड़ी जोड़ चले !

बतलाईं थीं न' जानें
कितनी ही बातें गुप्त उन्हें—
बड़ा दुःख है अन्त समय में
कर के भंडाफोड़ चले ।

है आश्चर्य यही हे भगवन् !
ऐसे भी हैं हत-भागे ;
जो लगने के पहले ही
निर्मम बन नाता तोड़ चले । -

शुद्द चैत्र शु० ८,८३]

## हा हन्त !

छिन्न-भिन्न हो गईं
पवन के झोकों से हथकड़ियाँ;
बिखर गईं चन्द्रिका-भार से
सुमनों की पंखड़ियाँ।
लोलुप दृष्टि-पात से ही
टूटीं सीपज की लड़ियाँ;
यह कैसी हैं, हे करुणाकर,
हाय ! नाश की घड़ियाँ !

अमर प्रदीप तुच्छ-तम शलभों
के द्वारा अवसान हुआ !
छोड़ कमल उड़ गया भ्रमर
कैसा तेरा आह्वान हुआ।

पौष कृ० १२, ८३ ]

## मधु-चक्र

वन वन भटक बिंधा अपने को
कंटक से, हा, रे अनुराग!
संग्रह करता हूँ सुमनों का
सुखद-सुवासित-मधुर-पराग।
लूट प्रकृति के कोषों को
केवल अपना घर भरता हूँ;
बन निर्मम कितनी कलियों के
यौवन का मद हरता हूँ।
विविध भाँति के लुटे हुए
उपकरणों को कर एकाकार;
सहकर शीत, ताप, वर्षा का
बहुत समय तक अत्याचार।
बड़े यत्न से प्रस्तुत करता
हूँ 'मधु-चक्र' सुधा-आधार;
घोर कृपणता से उसकी
रक्षा करता हूँ तन-मन वार।
रवि-कर, शशि-शीकर उसपर
न पड़े इसलिए सदैव सचेत—
—रह कर, आवृत क्षुद्र पंख से
रखता हूँ मैं यत्न-समेत।

छाया-माया-मय जग में मैं
मान रहा हूँ उसको सत्य ;
मेरे क्षणिक-क्षुद्र-जीवन का
है वह सचमुच सुखमय तथ्य ।
मैं ही उसका निर्माता हूँ
वह मेरा है, हे भगवान !
पर निज से मैं सदा कृपणता
करता हूँ, हो कर अज्ञान ।
छिपा हृदय में फणि की मणि-सा
चिंतित समय बिताता हूँ ;
अपनी ही रचना पर मैं
अपने को सदा भुलाता हूँ ।
ध्यान नहीं है—है भविष्य के
भीतर छिपा हुआ वह कौन—
बढ़ा आ रहा है मन की
चंचल गति-सा, छाया-सा मौन ।
उसके वज्र कठिन पंजों से
मेरे संचित धन की, हाय !
रक्षा कौन करेगा, मेरे
रंक पंख होंगे निरुपाय !

\+ + +

जग की लोलुप-रसना को
उस मधु की स्वाद चखा दूँ मैं;
विस्मृति के अन्तर में अपनी
स्मृति का चिन्ह बना दूँ मैं ।

श्रावण कृ० ५, ८३ ]

## निर्ममता

पूछ रहा है खोद-खोद कर
दीपक से जलने का हाल;
पूछ रहा है तोड़ वृन्त से
फूलों को—'क्यों हो बेहाल !'
पूछ रहा है कुचले हुए हृदय
को कुचल—'बताओ पीर';
कटे हुए पर नमक रगड़ पूछा—
—'क्यों हुए सुधीर ! अधीर ?'
निर्मम ! छेड़ मुझे मत यों ही
रो कर समय बिताने दे;
विस्मृति के गह्वर से स्मृति को
बाहर हाय ! न आने दे !

वैशाख कृ० १२,८३ वै० ]

## स्वागत

देव ! द्वार पर खड़ा हुआ है
चातक स्वागत करने को;
नीरद खड़े हुए हैं धोकर चरण
थकावट हरने को।
सुमनस सुमन हार ले कर
है खड़ा तुझे पहिराने को;
त्रिविध समीर खड़ा है
सादर सुखकर विजन डुलाने को।
पलक-पाँवड़े पड़े हुए हैं,
बिछा हुआ है हृदयासन;
हैं प्रस्तुत नैवेद्य जगत्-तरु के—
—फल जीवन, नियति, मरण।

वैशाख शु० ११,८३ ]

## भयंकर भूल

मैं अपनी निर्जन कुटिया में
सुख से करता था विश्राम;
कर्म-हीन उस दोपहरी में
नहीं मुझे था कोई काम।
सम्मुख मुग्धा की कटि-सी
पतली तटिनी बहती थी;
नीरस तट से कल-कल मिस
मन की बातें कहती थी।
उठा वीचि-रूपी असंख्य सिर
नीर देखता था शोभा;
देख चाहता प्रकृति-नटी की
किसका मन न भला लोभा?
अग्र देव-मन्दिर पर, अहा!
कपोत-कपोती का कूजन,
बंधु-सम्मिलन—गुप्त भाव के
परिचायक—हरते थे मन।

सोच रहा था—जिनके अन्तर में
है शान्ति अटूट बनी ;
नहीं जानते क्या हैं जग के
कलह, कपटता, तनातनी।
सचमुच स्वर्ग निछावर है
उनके ही चरणों पर, हे नाथ !
अखिल विश्व से दबा हुआ
नर है अतृप्त, लाचार अनाथ।
इसी प्रकार विचारों का मैं
जाल बुन रहा था स्वच्छन्द ;
खोज रहा था मानों अपने
अन्तर-तम में परमानन्द।
इसी समय सरिता के वक्षस्थल
पर छोड़ क्षणिक रेखा ;
एक नाव को, मूक स्वप्न-सा,
तट पर आ लगते देखा।
उतरे दो जन दीन-वेष में
संग एक युवती नारी ;
विधि की इस रचना-कौशल
को देख हुआ मैं बलिहारी !
चले गये सुख की घड़ियों-से
तीनों वे सुषमा के धाम ;
पीछे सुना यही थे सीता,
लखन, पतितपावन श्री राम।

पौष संक्रान्ति, ८३ ]

## अन्धकार में आलोक

'लो वह गया' ! चमक कर
बिजली ने तेरा पथ दिखलाया;
हिम-शीतल कर स्वयम्
मरण ने तेरे आगे फैलाया।
चला प्रलय की झंझा के रथ
पर चढ़ न' जानें किस ओर;
छूट गया कोमल हाथों से
कर्म-सूत्र का कर्कश छोर।
चला गया, हा! लोह-शृंखला
बजी, द्वार अब बन्द हुआ;
लौट चलो, है हर्ष यही
वह बन्दी था, स्वच्छन्द हुआ।

माघ कृ० ४,८२ ]

## एकान्त

मेरे इस निराश जीवन के
हे प्रियतम सहचर एकान्त !
हे कल्लोलित-कर्म-सिन्धु के
मर्मस्थित सुखदायक 'शान्त'।
हे कवि के सर्वस्व, अहो
साधक के साधन के आधार !
इस कोलाहल-ग्रस्त 'वियोगी'
का हो अभिवादन स्वीकार।

हे कल्पना-सुरसरी के गिरिराज!
स्वर्ग के हे प्रति-रूप!
कविता-कृषि के लिए तुझे
हम कह सकते हैं क्षेत्र-अनूप।

+ + +

तेरे चरणों का आश्रय ले
आदिकाल से ऋषि, विद्वान—
युग-परिवर्तक बल संचय कर
करते हैं जग का कल्याण।
हे जगतार्क-तप्त-जग के
शीतल-कर्त्ता, सुधांशु एकान्त!
तेरे शान्त अंक में आये हैं हम
होकर श्रान्त, अशान्त।

जिस प्रकार शत-शत सरितायें,
सागर में मिल जाती हैं;
उस असीम से भिन्न नहीं वे
फिर अपने को पाती हैं।
उसी तरह तेरी महानता में
अपने को कर तल्लीन;
कर देंगे अस्थिरता को हम
निश्चय ही अस्तित्व-विहीन।

श्री मन्नूलाल-पुस्तकालय, गया।
१० जनवरी १९२५ ई०

## भिखारी

अरे !    निकल पड़ा प्रासाद त्याग कर
अंजलि-पुट ले क्यों पागल !
धनी-विश्व के आगे कर फैलाना
होगा हाय, विफल !
क्योंकि, मधुमक्षिका नहीं देतीं मधु
वे हैं धनी, किन्तु अनुदार;
सुमन पवन पर देते हैं,
यौवन-पराग-सौरभ-सुख वार !
इसलिए, माँग दरिद्रों से वे करुणा-रत्नाकर
नयनों में भर;
छान पुतलियों से सलछट
बरसा देंगे तुझ पर गौहर !
मार्गशीर्ष कृ० १३,८२ ]

## जादू !

चल गया जब तेरा जादू
रज्जु को लगा समझने साँप ;
मृगा के लिए बिछा कर जाल
फँसा उसमें जा व्याधा आप !

केशरी समझ छाया को सिंह
शरण में आया हो कर त्रस्त—
झुकाया चिर-गर्वोन्नत शीश;
उदय ने समझा निज को अस्त ।

वीर ने निज को नारी जान,
समर में डाल दिया हथियार,
हाँकने लम्बी-चौड़ी लगे
जन्म के क्लीव उठा तलवार !

विजेता छोड़ भगे मैदान
विजित की सुन कर हाहाकार ;
राहु ने चुप रह कर सह लिये
भानु-शशि के सब अत्याचार ।

आपको समझ निःस्व, सम्राट—
—अंजली-पुट ले निकले आह !
भिखारी से भी लेकर भीख
मिटाने लगे उदर की दाह !

समझ कर अपने को महिपाल
चढ़ गया सिंहासन पर दीन ;
घेर कर उसे खड़े हो गये,
जगत-भर के श्रीमान्, प्रवीण ।

देख विशृंखलता ऐसी
दया का हुआ शीघ्र संचार ;
हटाया तूने कुहक समस्त
मुक्त हो विहँस उठा संसार ।
+ + +
नाथ ! ऐसी लीलायें नित्य
देखते हैं हम आँख पसार ।
समझते नहीं स्यात है हमें
देखने भर का ही अधिकार ।

चैत्र (अधिक) शु० २, ८३ वै० ]

## प्यार

यह तेरा है प्यार, जिसे मैं
समझ रहा था निठुर मार ;
धिक् मेरी दुर्बुद्धि, धन्य तेरा
है देव ! प्रेम-व्यवहार !

प्यार किया सुमनों को
तोड़ा, गूँथा, हार बना डाला;
प्यार किया सोने को दाहा,
पीटा, तार बना डाला।

प्यारी नदियाँ हैं सागर में
मिल अपनापन खोतीं;
प्यारे होने के कारण ही
छिदे मनोहर मोती !

पौष कृ० ५, ८२ ]

## असमंजस

हाय ! चुराई गईं न आँखें
जब आया तू मेरे पास ;
छिप न सकी वेदना-पूर्ण
अन्तर में वह निर्लज्ज उसास ।
इन होठों से रुक न सकी
यह मधुर मुस्कराहट प्यारी ;
मान हुआ काफूर, कहो मैं
क्या करता, थी लाचारी !

जी करता है मिलूँ न तुमसे
दूर रहूँ, अभिमान करूँ ;
पर कहता है हृदय—
'तू ठहर, मैं अपने को दान करूँ ।'

माघ कृ० ३, ८२ ]

## प्रियतम से—

पूछो, शलभों से क्यों जलते हैं
दीपक में जा-जा कर ?
पूछो, पंकज क्यों खिलता है,
सह दिनकर की किरण प्रखर ?
पूछो, भ्रमरों से क्यों चलते हैं
वन-वन में वे मारे ?
पूछो जरा चकोरों से क्यों
खा लेते हैं अंगारे ?
पूछो सूर्यमुखी से क्यों वह
सारा दिन तप करती है ?
रवि की चारो ओर भाँवरे
यह धरनी क्यों भरती है ?
पूछो नाथ ! पपीहों से
तुम उनके अन्तर-तम की बात;
क्या-क्या बीत रही है उनपर,
सहते हैं कैसे आघात ?
यदि सहृदय हो तो फिर
क्या मैं तुम्हें खोलकर बतलाऊँ ?
हृदय-हीन हो तो फिर कैसे
कथा हृदय की समझाऊँ ?
[ बैशाख कृ० १३, ८३ वै० ]

## अवतार

किस अनादि के आदि काल में,
किस कल्पना-लोक में नाथ !
सुप्त विश्व की स्वप्न-दशा में
आया मूक रुदन के साथ।
कब ज्योत्स्ना-स्नात-रजनी में
बजी मधुर वंशी तेरी;
कितनी पंचदशी कामिनियाँ
हुईं न जानें कब चेरी ?
पूर्व-स्मृति के अमल मुकुर में
पड़ती है धुंधली छाया;
अटल ध्यान में विपुल कर्म-
-मिश्रण करने तू था आया।

श्री कृष्ण जन्माष्टमी, १९८३ ]

## मंगल-कामना

देव ! अनोखे वन-कुसुमों से
यह विकसित होना सीखें ;
शशि के अमल-धवल-मयूख से
यह विहसित होना सीखें ।

मन-मोहक सुन्दर निसर्ग से
भव्य भाव भरना सीखें ;
मलयानिल से अखिल भुवन के
श्रम-सीकर हरना सीखें ।

हे प्रभु ! इनके अन्तर-तम में
करुणा-स्रोत बहा देना ;
तीनों लोक अँगूठे चूमें
ऐसा भक्त गढ़ा देना ।

माघ कृ० ७, ८२ ई० ]

वियोगी ।

## रज-कण

मुक्तवृत्त

हे रज-कण !
हे मृण्मयी भूमि के एक अंश !
हे अनादि ! हे अन्ताहीन !! हे विश्व-नियन्ता !!!

सोते थे जो रस-खचित शय्या पर,
दुग्ध-फेन-निभ डाल बिछावन।
सुन कर जिनकी हाँक
धसकती थी यह धरनी
करते थे दिक्पाल त्रास से विह्वल,
घोर गर्जना;
सेफाली के सुमन सरीखे
सुन कर धनु-टंकार
टपक पड़ते थे नभ से
रवि, शशि, ध्रुव हो ग्रस्त;

था जिनका दावा कि उठाकर तीन लोक को
कंदुक-सा उछाल देंगे—नभ में, ठोकर से—
हाय! उन्हें भी एक रोज तुझमें मिलना ही पड़ा
काल के कुटिल चक्र के नीचे पड़ कर!

× × × ×

नहीं मानते थे जो सत्ता
विश्वेश्वर की,
ऋद्धि-सिद्धियाँ जिनका मुख
जोहा करती थीं,
सुर-दुर्लभ-ऐश्वर्य लोटता था जिनके
चरणों के नीचे; सागर से भी लिया
जिन्होंने दंड बाँध कर,
और इन्द्र ने जिनके भय से बरसाई थी—

स्वर्ण-राशि;
अर्थ-रत्न की क्या बिसात;
जो दे देते थे अस्थि चीर कर अपने तन की,
दान-रूप में;
हाय ! उन्हें भी एक-दिवस रुत्ता-रुत्ता बन
मिल जाना ही पड़ा शीघ्र तेरे स्वरूप में।

× × × ×

अत्याचारी, साधु,
निःस्व, राजा, पंडित, शठ
ऊँच नीच के भेद-भाव को भूल हृदय से
सोते हैं, हे साम्यवाद के आदि-प्रवर्तक !
एक साथ तेरी कठोर गोदी में सुख से !

× × × ×

जिनके यौवन के प्रदीप में कितने प्रेमी,
जले शलभ से आकर,
सुर ललनायें जिनकी देख अनिंद्य-माधुरी
चक्कर खा गिरती थीं,
जिनने सप्त खंड वसुधा को कर डाला था;
जिनके सीमाहीन-सुखद-कल्पना-सिन्धु से
निकले 'माघ', 'किरात', 'भट्टि', 'नैषद', 'कादम्बरि',
'अभिज्ञान शाकुन्तल'—ऐसे रत्न मनोहर।
जो स्वदेश के हैं गौरव,
माँ-सरस्वती के
कम्बु-कण्ठ के हार, जाति के उज्वल-जीवन।

आसागर महिपाल मौर्य, गुप्तादि कहाँ है ?
वैजयन्ति जिनकी उड़ती थी
नगपति की गगनस्पर्शी चूड़ा पर !
जिनके बल पर गर्व किया करते थे सुर-नर,
रजकण !
बता कहाँ तूने है उन्हें छिपाया
जल-बुदबुद से कहाँ हो गये लोप बेचारे ?

× × × ×

बैठ रामगिरि की चूड़ा पर—स्फटिक शिला पर,
वर्षाऋतु के प्रथम दिवस को
स्निग्ध-वृक्ष-छाया में,
एक विरह व्याकुल-कविवर ने मेघ-मन्द्र सा
गाया था जो विरह-राग, वह फैल गया था
यक्षपुरी की उस वियोग-विधुरा-रमणी तक
नचा रही थी जो कंकण-ध्वनि पर केका को
अपने सुख के स्वप्न-सदृश्य चारु उपवन में।
शार्दूल-विक्रीड़ित की वह ध्वनि-प्रतिध्वनि
टक्कर खाती फिरती है अब तक व्याकुल हो
अन्तस्तल के प्राचीरों से।
किन्तु नहीं वह गायक होता
पथिक, दृष्टि-पथ का, निर्मम !

रजकण !
क्यों तूने इस सुखद-सुमन को

मल कर मिला दिया रे नीच ! धूलि में
निर्दयता से ?
बता छिपाया कहाँ उसे तूने जिसकी है
याद दिलाती ताजमहल,
हो अटल सत्य-सा खड़ा भूमि के एक प्रान्त में !

बता, कहाँ है वह प्रेमी-सम्राट् ?
शरत् राका-सा जिसका—
—स्वच्छ स्नेह, शीतल होकर, मर्मर-पत्थर बन
खड़ा हुआ है ताज-महल का रूप ग्रहण कर ?

× × × ×

कहाँ गये वे धर्म-प्राण बालक
जिनके होठों पर
उषा खेलती थी, आँखों में
लहू खींच कर धर्मनाशकों की नृशंसता
थिरक रही थी ?

बता चोर ! क्यों चीर जगत के व्यथित हृदय को
चुरा लिये न जानें कितने दुर्लभ वैभव !
रक्खा कहाँ छिपा कर कृपया हमें बता दे
लेकर तेरा रूप उन्हें हम खोजेंगे, या
उनमें मिल कर ही जीवन को सफल करेंगे।

दिल्ली
जुम्मा मस्जिद की मीनार पर
१९८०

### केन्द्र

बने हुए हैं क्षुद्रवृत्त का केन्द्र
हाय ! जगती-तल पर ;
वह विस्तृत हो जाता है
हम ज्यों-ज्यों उठते हैं ऊपर।
अब असीम में पहुँच
देखते हैं हम अपनी चारों ओर ;
पाते नहीं कहीं भी बाधा ,
बन्धन, संघर्षण या छोर।

## मेघ की कामना

गगन-विचुम्बित नगपति से
समता पाने की चाह नहीं ;
जन का जीवनदाता कहलाने
का जरा उछाह नहीं।
बाधा-बन्धन-हीन विश्व में
हूँ मैं इसका हर्ष नहीं ;
जड़-भूतादि विनिर्मित होने
का है मुझे विमर्श नहीं।
नहीं चाहता चार दिनों के
लिए देव ! आदर पाऊँ ;
बस, वर दो, तेरे चरणों पर
बन दो बूँद बरस जाऊँ !

आषाढ़ शु० १, ८३ वै० ]

## कठोर कर्तव्य

( समय—मध्यनिशा । स्थान—श्मशान )

हरिश्चन्द्र—'कौन दग्ध करने आया है शव ले बिना चुकाये कर ?'

शैव्या—'कौन देव ! हा यह अभागिनी शैव्या है—हे करुणाकर !
दूर रहो—मैं हूँ पिशाचिनी, हाँ-हाँ इधर न आना नाथ !
कुचले हुए हृदय को आँचल से ढक ले आई हूँ साथ।
क्या कहते हो शव! ऐं यह क्या, मैं क्यों शव ले आऊँगी ?
मेरा अपना कौन यहाँ है—जिसका शव मैं पाऊँगी !
देखो इधर, हाँ जरा देखो, स्पन्दन-हीन हृदय है आह !
आई हूँ मैं उसे यहाँ ले मध्य निशा में करने दाह !
अधिक नहीं, बस चार लकड़ियाँ और एक छोटा अंगार,
इस भिखारिनी को दो भगवन! इतना भी तो बनो उदार !'

लाल—लाल—हा लाल कहाँ है ? अरे, हुई क्या मैं पगली ?
भला लाल को इस मरघट पर कहाँ खोजने आज चली !
यह मेरे कन्धे पर क्या है ? हाँ रोहित है ! सोता है ;
अरे शृगाल ! लाल सोता है—चुप रह तू क्यों रोता है ?
हरिश्चन्द्र—'शैव्ये ! शैव्ये !!'
शैव्या— 'नाथ ! क्या हुआ ?'
हरिश्चन्द्र— 'रोहित ने भी छोड़ दिया !
हम दुर्दैव पीड़ितों से क्या उसने भी मुँह मोड़ लिया ?'
शैव्या—'देव ! देव !! धीरे बोलो—रोहित सोता है सोने दो ;
चिन्ता करो न नाथ ! जगत में जो होता है होने दो ।
सुमन-चयन करने संध्या को लाल गया था उपवन में ,
वहीं सो गया—ले आई मैं उठा न सोचा कुछ मन में !'
हरिश्चन्द्र—'हा अभागिनी ! कौन सो रहा है, रोहित ? हा फूटे भाग !
मेरे हृदय, गोद में तेरी आज लग गई ध्वंसक आग !
कब बच्चा जागेगा, हँस कर दौड़ निकट कब आवेगा ,
कब अपना भोलाभाला मुखड़ा यह हमें दिखावेगा ।
प्रभो ! न जानें पाप हमारे कब के, उदय हुए हैं आज ,
न' जानें क्यों हाय ! गिराई गई अचानक हम पर गाज !
आशा का बस एक दीप था वह सहसा विलोग हुआ ,
छोड़ कमल उड़ गया भ्रमर कैसा तेरा आह्वान हुआ ?'
शैव्या—'नाथ ! चल बसा रोहित ? छिः पागल-सी बातें करते हो ,
लखकर इसकी नींद घोर-तर क्या मन-ही मन डरते हो ?
थक कर सोया हुआ लाल है !'
हरिश्चन्द्र— 'फिर क्यों यहाँ उठा लाई ?'

शैव्या—'हाय देव ! मैं ही पगली हूँ, नियति यहाँ तक ले आई !
कौन नियति ! मैं पुत्र गँवा कर, आई हूँ करने शव-दाह,
माँ आई है लिये लाड़ले को मरघट पर, अन्तक आह !
नाथ ! समय हो गया व्यवस्था करो इसे मैं दग्ध करूँ;
चिता जला कर उसकी ज्वाला में जीवन-भर जल्द-मरूँ !'
हरिश्चन्द्र—'शैव्ये ! मैं हूँ दास, कर रहा हूँ मरघट की रखवारी,
बिना लिये 'कर' कैसे दूँ मैं काष्ठ, हाय ! है लाचारी।
पुत्र-शोक से हृदय फटा पड़ता है, सर चकराता है !
पर इस समय एक प्रहरी-सा मेरा-तेरा नाता है।
बिना लिये 'कर' कभी न दूँगा करने शव का दाह तुझे,
भली-भाँति कर्तव्य-धर्म ने रक्खा है हा ! बाँध मुझे।'
शैव्या—'देव ! लाल की ओर निहारो, बनो न निष्ठुर हे भगवान !
क्या रोहित है नहीं तुम्हारी एकमात्र प्यारी सन्तान ?'
हरिश्चन्द्र—'सब सच है, पर बिना लिये 'कर' दग्ध न करने मैं दूँगा,
पड़ कर प्रेम-जाल में वंचकता का पाप न मैं लूँगा !
बस, 'कर' के पैसे दे दो फिर इसकी क्रिया करो रानी !
सब कुछ जाय धर्म की रक्षा सदा करूँगा कल्यानी !'
शैव्या—'निर्मम ! मैं दरिद्र-महिला, पैसे तुम कहो, कहाँ पाऊँ ?'
हरिश्चन्द्र—'कर' दो, शव का दाह करो, पैसे की क्या मैं बतलाऊँ ?
देवि ! अन्त तक धर्म नहीं छोड़ूँगा—चाहे जो हो जाय,
कफ़न फाड़ कर दे डालो, है यही एक बस, सहज उपाय !'
शैव्या—'दग्ध करूँगी मग्न लाल को, ले ले तू 'कर' अरे कठोर;
गत देखो तारे, निनिमति अपलक आँखों से मेरी ओर !'
ज्येष्ठ शु० ५, ८३ वै० ]

## तपोवन

मुक्तवृत्त

अहो तपोवन !

प्रकट हुआ था तेरे कोमल, सुखद अंक में
किस अनादि के आदि काल में
वेद-विहित आर्य-जीवन ।

जब इस जनाकीर्ण वसुधा पर
गगन विचुम्बित-रत्न-खचित वपा,
तृण निर्मित भी एक उटज न था,
तेरी सुखद, स्निग्ध छाया में
गूँज उठा था तब, दिगन्त को
मुखरित करके ॐकार-नाद
भरा हुआ था उस पवित्र स्वर से
उद्दाम पवन,
अहो तपोवन !

वेद-उपनिषद् नहीं बनाये गये
किसी जनपद-उपवन में
प्रत्युत होम-धूम धूसरित विटप के नीचे ही
ऋषियों ने इनको प्रकटाया—
—ज्ञान-उदधि का कर मन्थन,
अहो तपोवन !

'मा भैः' का हुंकार यहीं से सुना चकित हो
तीन लोक ने ।

'सोऽहम्' का रहस्य-उद्घाटन हुआ यहीं पर
'मा निषाद' के बाद यहीं पर मेघ-मन्द्र-सा
ध्वनित हुआ है आदि-काव्य का अमर अनुष्टुप;
यहाँ नहीं घुस पाये थे
विभेद, संघर्षण
अहो तपोवन !

रक्षित थी प्राचीन सभ्यता
इन्हीं वृक्ष-वल्लरियों के नीचे
'वीत-राग-भय-रोष' यहीं के
थे अधिवासी,
हो जाता था विमल मुकुर-सा यहीं पहुँच कर
कोटि-जन्म का महा मलिन मन,
अहो तपोवन !

कर्म-उत्स भी प्रथम प्रवाहित हुआ यहीं से,
नहीं धर्म की सुदृढ़ शृंखला बनी यंत्र-शाला में !
आया था ऋतुराज
भिखारी बन कर
यहीं रूप का भीख माँगने ।
स्नेह-कोकिला कूक उठी थी पंचम-स्वर में,
प्रथम-पूर्णिमा की विभावरी विहँस पड़ी थी
इसी तपोवन में

## तपोवन

मुक्तवृत्त

अहो तपोवन !

प्रकट हुआ था तेरे कोमल, सुखद अंक में

किस अनादि के आदि काल में

वेद-विहित आर्य-जीवन।

जब इस जनाकीर्ण वसुधा पर

गगन विचुम्बित-रत्न-खचित क्या,

तृण निर्मित भी एक उटज न था,

तेरी सुखद, स्निग्ध छाया में

गूँज उठा था तब, दिगन्त को

मुखरित करके ॐकार-नाद

भरा हुआ था उस पवित्र स्वर से

उद्दाम पवन,

अहो तपोवन !

वेद-उपनिषद नहीं बनाये गये

किसी जनपद-उपवन में

प्रत्युत होम-धूम-धूसरित विटप के नीचे ही

ऋषियों ने इनको प्रकटाया—

—ज्ञान-उदधि का कर मन्थन,

अहो तपोवन !

'मा भैः' का हुंकार यहीं से सुना चकित हो
तीन-लोक ने।

'सोऽहम्' का रहस्य-उद्घाटन हुआ यहीं पर
'मा निषाद' के बाद यहीं पर मेघ-मन्द्र-सा
ध्वनित हुआ है आदि-काव्य का अमर अनुष्टुप;
यहाँ नहीं घुस पाये थे
विभेद, संघर्षण
अहो तपोवन !

रक्षित थी प्राचीन सभ्यता
इन्हीं वृक्ष-वल्लरियों के नीचे
'वीत-राग-भय-रोष' यहीं के
थे अधिवासी,
हो जाता था विमल मुकुर-सा यहीं पहुँच कर
कोटि-जन्म का महा मलिन मन,
अहो तपोवन !

कर्म-उत्स भी प्रथम प्रवाहित हुआ यहीं से,
यहीं धर्म की सुदृढ़ शृंखला बनी यंत्र-शाला में।
आया था ऋतुराज
भिखारी बन कर
यहीं रूप का भीख माँगने।
स्नेह-कोकिला कूक उठी थी पंचम-स्वर में,
प्रथम-पूर्णिमा की विभावरी विहँस पड़ी थी
इसी तपोवन में

शकुन्तला ने गाया था प्रणय-गान
यहीं सिंह-शिशु से, वसुधा के
भावी-सम्राट-कर्ता
खेला करता था।

यहीं उमा ने पुष्प-भार-अवनता-लता-सी
नत होकर योगीश्वर के रक्त-कमल-से चरणों पर
उत्सर्ग किया था, स्नेह-सुधा से सिक्त
सुकोमल हृदय-कमल।

यहीं रति खो बैठी थी
अपना जीवन-धन
अहो तपोवन!

यहीं बिताया चार्वाक, कणभक्षी कणाद ने
अपना शैशव;
व्यासदेव का यही ललित क्रीड़ा का सुन्दर क्षेत्र था।

अखिल-विश्व के भावी का निर्णय
हो जाता था पर्णासन पर यहीं
ज्ञान, कर्म, साधन का था यह जन्म-स्थान
श्लाघ्य, पूज्य था यह अनन्त अम्बर के नीचे
भूत-दया का केन्द्र
शान्ति का जनक।

इस पापी के लिए कठिन है
अब तेरा पवित्र दर्शन
अहो तपोवन!

## आँसू

हे मेरी आँखों के आँसू !
हे इस जीवन के इतिहास !
छलक पड़ो मत, रहो अन्त तक,
उमड़े इस दुखिया के पास ।
हे करुणा के चिन्ह !
अहो, अभिलाषा की नीरद-माला !
मत छलको है टँगी हुई,
तुम पर ही मेरी शुभ आशा ।
हृदय-वेदना के परिचायक !
निराधार के हे आधार !
अन्तस्तल को धोनेवाले !
हे मेरे सुमूक उद्गार !
हे मेरी असंख्य भूलों के
मूर्तिमान सच्चे अनुताप !
शीतल करते रहो सदा
इस दग्ध-हृदय का भीषण ताप ।
हे कितनी घटनाओं की स्मृति !
हे मेरी आँखों की लाज !
न जाने क्या तुम्हें छलकता देख
कहेगा क्षुब्ध समाज ?
कितने स्नेह, शोक के हो

उपहार-तुल्य तुम मेरे पास;
बात-बात में यों मत छलको
उठ आवेगा फिर विश्वास।
बल न उठे जिससे सहसा वह,
बना रहे सुखदायक शान्त;
रक्खा है प्रज्वलित प्रेम को
तुममें डुबा, अहो उद्भ्रान्त !
बार-बार इस नीरस जग को
अपना रूप न दिखलाओ,
उषा-काल के तारागण-से
इन नयनों में छिप जाओ।

हे मेरे इस जीवन-भर की
कठिन-कमाई ! छिपे रहो;
आवश्यकता नहीं तुम्हारी आई,
भाई, छिपे रहो।
नहीं सफाई देने की
बारी आई है, छिपे रहो;
नहीं झलक अबतक प्रियतम ने
दिखलाई है, छिपे रहो।
यों ही ढलक पड़ोगे तो
मिट्टी में मिल जाओगे यार !
'लोचन जल रहु लोचन कोना'
यही विनय है बारम्बार।

निर्माल्य से संकलित ]

## अनोखा प्यासा

दोहा

एक टारत न खरे रहैं, समुझाये समुझै न!<br>
जल-थल रहि पीवत न तेहि, अजब पिआसे नैन ॥

वियोगी

## कामना

माँ वीणा दे, तू न बजा,
टुट जायँ कहीं न उँगलियाँ;
भय है किंशुक सी- बन जायँ
न ये चम्पे की कलियाँ।
आ वसन्त के प्रथम दिवस को
मलयानिल ने खोला द्वार;
आया अलसाया निसर्ग ले—
मुकुलों का उदास-उपहार।
हुआ परम निस्तब्ध दो-पहर
सुनने को वह तेरा गान;
सुन कर जिसे बने जड़ चेतन
रवि राकेश, गले पाषाण।
तेरे स्वर से मिला, देवि! स्वर
इच्छा है कुछ गा दूँ मैं,
जग के अहंकार को स्वर-सुरधुनि
[illegible] आज बहा दूँ मैं।

वसन्त-पंचमी ८२ ]

## चित्रकार

प्रथम-प्रभात उदय से लेकर,
अन्तिम-संध्या तक चुपचाप;
चित्र आँकने में निमग्न हो
तुम्हें न हर्ष, क्षोभ, संताप;
इस कवित्वमय-उपवन में
मलयानिल मन्द-मन्द आता;
अर्धस्फुटित नई कलियों का
नीरव-चुम्बन कर जाता।
अन्त-हीन पथ पर पंथी-दल,
दौड़ रहा है ले गुरु भार;
सीमा-हीन गगन में उसका
गूँज रहा है हाहाकार।
सिन्धु-गगन का जहाँ मिलन
होता है वहीं स्वर्ण-तरि पर—
—चढ़कर तिमिराच्छन्न देश को
चले भानु नीरव होकर।
आँको चित्र, अन्त में प्यारे!
इन्हें नष्ट मत कर देना;
अन्धकार-पूरित भविष्य की
भीत इन्हीं से भर देना।

१९२३ ई० ]

## विराट् गायक

मुक्तवृत्त

हे गुणवान् !

किस अनादि के आदि-काल से
तेरा अर्थ-हीन यह गान,
गूँज रहा है
जीवन के प्रत्येक अंश में
अन्त-हीन-अम्बर में ।
अशनि-नाद,
कर्म-कोलाहल,
मेघ-मन्द्र,
सागर-गर्जन,
खिले सुमन-सी हँसी,
और वर्षा-सा रोदन,
सुमधुर प्रेमालाप,
हो जाते हैं सभी लीन
तेरे स्वर-स्वर में
नीर-तरंग समान,
हे गुणवान् !

वृन्दावन में ]

## चित्रपट से—

[ १ ]

संलाप

बोल-बोल क्यों मौन
स्वप्न-सी; छाया-सी; सुषमा सी ;
कवि की सुखद कल्पना-सी ;
मुस्कान और उपमा-सी !
सुरसरि की तरंग माला पर ,
नृत्यमान शशिकर-सी
जीवन की गति-सी, नीरव रोदन-सी
अचल अधर-सी !

किस अज्ञात हृदय-धन का
करती हो नीरव आराधन ;
किस छलिया के हाथ
हारकर बैठी हो तन, मन, यौवन ?
किस अलक्ष्य को देख रही हैं
ये तेरी अपलक आँखें ?
किसके स्नेह-मधुर-मधु में
मधुकर की आज फँसीं पाँखें ?

किस सुदृढ़ की कुशल-तूलिका ने
बन्दिनी बना डाली ;
या इस नव कलिका को बरबस
छोड़ गया वह वनमाली ?
भय है शाप-ताड़िता तू वह
देवि अहिल्या हो न कहीं ;
क्या प्रिय-चिन्ता-मग्न-
चित्रवत् तू शकुन्तला, नहीं-नहीं !

फिर क्या यक्ष-प्रिया है, क्यों
अपने को यों खो बैठी है ;
जग से नाता तोड़ बता तू
अब किसकी हो बैठी है ?
फिर तू कौन, मरुस्थल की है
मृग-मरीचिका, माया-सी ,
या उस भुवन-मोहिनी की तू
परम मोहिनी छाया-सी ?

ऋतु-वसन्त की मलय-पवन-सी,
दुखिया की आशा-सी,
बोल-बोल तू कौन प्रेम-योगी की
अभिलाषा-सी ?
आह ! विश्व के युग-युग की
तू कौन साधना-सी है,
या वियोगिनी हर-कोपानल-दग्ध-
—पंचशर की है ?

आ, कवि की वीणा की
स्वर-लहरी पर जरा नृत्य कर जा ;
है अनुरोध हमारे इस
खाली प्याले को फिर भर जा।
कर प्रवेश कल्पना-लोक में
कविता-उरस प्रवाहित कर ;
एक बार अमृत—हैं ऐसी
भान; न हूँगा, प्रिये, अमर !

जीवन-मरण-भट्टियों में
अपने को खरा बना लूँगा ;
फिर तेरी इस रूप-राशि पर
निज को अर्पित कर दूँगा।
है अधिकार भानु का नयनों पर
मन पर मधुकर का ;
क्रूर समय का यौवन पर
तन पर उस काल अमर का।

धन, जन, पर है भाग्य-देव का
वाणी का रसना पर ;
तथा कल्पना पर तेरा,
भव के अधिकारी शंकर।
पर यह हृदय-हारिणी कविता
मेरी है— मेरी है
अतः हृदय के शब्द यही हैं
"तेरी है— तेरी है ।"

अनाघ्रात सुमनों की अंजलि ले
हाँ— बोल, बोल तो दे।
मेरे जीवन के प्रभात का बन्धन
खोल— खोल तो दे।
\+ \+ \+ \+
\+ \+ \+ \+
\+ \+ \+ \+
\+ \+ \+ \+

ले सुस्थिरता अम्बर से
पावनता ले सुमनों से ;
ले करुणा से सिक्त सुखद-
सहृदयता दीन जनों से।
लेकर रूप आदिकवि की
कविता से, गुण वसुधा से ;
ले अमरत्व स्वर्ग से, शिव से,
सुर से, सत्य, सुधा से।

ले मनसिज से मादकता,
कोमलता इन्दीवर से;
ऋतुपति से यौवन
सोहाग, सुख छीन रमा के कर से।
ले प्रभात से प्रभा, सुधाकर से
शीतलता, शान्ति अपार;
लज्जावती-लता से लेकर
लज्जा का सुमधुर-उपहार।

यहाँ हुई अवतीर्ण ग्रहण कर
रेखाओं का सुस्थिर भेष;
धन्य कला यह, जिससे सीमित
हुआ आज सौन्दर्य अशेष।
आ उस शुष्क चित्रपट से
इस निभृत प्रेम-आदर-घर में
हो विकसित जीवन-सुवास ले
जलज सरिस अन्तर-सर में।

मेरे भावों के निकुंज में
हो वसन्त का प्रादुर्भाव;
अश्रुकणों के पत्र झरें,
मलयानिल का वह रम्य प्रभाव।
कोयल बने भारती मेरी
कूक उठे कविता-स्वर में;
उथल-पुथल मच जाय
गगन में, वसुधा में, अन्तरतर में।

नयन-वियोगी बने, बरौनी बनें
पंचशर के खर-तीर ;
ढके पड़े हों पलक-चक्र से
जल में क्षत-ज्वाला से धीर !
देख नयन की दशा हृदय, हा !
तड़प-तड़प रह जाता हो ;
तेरा ध्यान सुधाकर स्मृति के
अंगारे बरसाता हो ।

प्राण बने चकोर जीवन अम्बर में
आह ! धूलि छा जाय;
चिर-संगिनि—गायिका निराशा
आ वैराग्य-गान गा जाय ।
तेरे प्रेम-देव के मन्दिर पर मैं
अलख जगा धाऊँ ;
जिससे उसका आसन हिल
जावे, मैं वही गीत गाऊँ ।

निकल पड़े यदि बाहर
अपना कम्पित कर फैला दूँगा ;
जो यह हँसकर मुझे भीख
देगा वह रोकर ले लूँगा ।

\+ + + +
\+ + + +
\+ + + +
\+ + + +

तू मेरी है वह वीणा, जो बजती है
करुण स्वर में ;
तू मेरी है वह आशा, जो
जागृत है उर-अन्तर में।
तू मेरी है वह अभिलाषा
है जो साधन का आधार ;
तू मेरी है वह प्रसन्नता
है जो सुख का पारावार।

तू मेरी है वह सुन्दरता
है जो जीवन ज्योति समान ;
तू मेरी है वह कलिका
है जो सुमनस की गौरव-खान।
तू मेरी है वह विभावरी
जिसे सुकवि करते हैं प्यार ;
तू मेरी है वह संध्या
है जो अम्बर का शुभ शृंगार।

तू मेरी है वह निहारिका
जिससे होता जग निर्माण ;
तू मेरी है वह वासन्ती वायु
विश्व का है जो प्राण।
तू मेरी है वह पीड़ा जो
तेरी याद दिलाती है ;
तू मेरी है वह उसास, जो
पत्थर को पिघलाती है।

बोल—बोल है शलभ खड़ा,
ऐ दीपशिखे! कुछ भी तो बोल;
हो जाऊँ पल में न्योछावर
हा-हा तनिक पलक तो खोल।
हो जाता नीरस जीवन वसुधा का
यदि होता न वसन्त;
होता जो न चन्द्र तो रजनी के
यौवन का होना अन्त।

होती जो न लतायें तो
दिखलाते वृक्ष वियोगी-से;
होते जो न कहीं पादप तो
गिरि दिखलाते योगी-से।
होती जो न कहीं चपला तो
मेघ धुम्र-सा दिखलाता;
होता जो न ग्रीष्म तो जीवन
जीवन का पद क्यों पाता?

होता जो न प्रेम तो होता
हृदय मरुस्थल, क्रूर, मसान;
होती जो कविता न कहीं तो
होते हम-सब यंत्र समान।
मोर-चन्द्रिका-सी आँखें होतीं
यदि होता शील नहीं;
होता जो न अभाव इस तरह,
बढ़ती जग में चाह कहीं!

होता जो न "वियोगी" तो कह ?
करता कौन तुझे यों प्यार ;
होता जो न प्यार तो क्यों तू
करती उस पर अत्याचार ?
फिर आग्रह से तिरस्कार का
गँठ-बन्धन तक भी होता ;
मेरा भाग्य निराशा के पर्दे में
छिप न कभी सोता।

थी इच्छा क्या विधिदेव का
बाहर हो जग का कंकाल ;
रचा उन्होंने इसी काम के लिए
वियोग, प्रेम का जाल।
जिसमें फँस जाने ही से
बस, जीवन का निस्तार नहीं ;
यही सोचकर अपने तक को
करता था मैं प्यार नहीं।

किन्तु समय ने पलटा खाया
देखा तेरा सुन्दर चित्र ;
देखा उसमें रूप अनूठा
देखी उसमें प्रभा पवित्र।
आह, नयन ने, मन ने, सखा हृदय ने
भी विद्रोह किया ;
नव-वसन्त के मलयानिल ने
उन्हें पूर्ण साहाय्य दिया।

इन विद्रोही वीरों ने हलचल भी
खूब मचा डाली,
इनसे लड़ने में संयम का
हुआ तूण-अक्षय खाली।
जीवन को संग्राम-क्षेत्र में
परिणत कर ये शान्त हुए।
इधर भाव भी नीरवता का
त्याग परम उद्भ्रान्त हुए।

प्रकट हुए वे दूती बनने के हित
ले कविता का, भेष,
सुनना प्रिये! कहेंगे वे ही
मेरी आहों का संदेश।

× × × ×
× × × ×
× × × ×
× × × ×

[ २ ]

संदेश

सुनाया मलयानिल ने आज
जगत को ऋतुपति का संदेश ;
बढ़े सब मन्थर गति से मार
किया पालन प्रभु का आदेश !
हरण कर वल्लरियों की लाज
पुष्प-पल्लव से करके हीन ;
लूटकर हाय प्रकृति का कोष
बना डाला निर्मम ने दीन !

धरित्री की छाती पर किया
नाच कंकालों ने उद्दाम ;
धन्य है सहृदयता की मूर्ति
धन्य अधिकार, बड़ों का काम !
उसी निर्मम हाथों से आज
न मैं जो होता यों लाचार ;
लिखी जातीं न कभी, हे प्रिये !
पंक्तियाँ दर्द-भरी दो-चार।

न जब तक वीणा खाती चोट
निकलती नहीं मधुर झंकार ;
स्वाति की बूँदें पाकर कभी
न करता चातक आह ! पुकार।
वेणु में भरता जो न समीर
निकलती कैसे ध्वनि सुख-मूल ;
भ्रमर बल से यदि लेते नहीं
मधुर रस देते कैसे फूल।

न खाते झंझा का आघात,
बरसते तो कैसे घन नीर ;
न रोते चक्रवाक इस भाँति,
निशा जो करती नहीं अधीर।
कहो, क्यों आती वर्षा यहाँ
न जो तपता रवि से संसार ;
मथा यदि जाता नहीं समुद्र
प्रकटते कैसे रत्न अपार।

न होती सुधा, न होते चन्द्र
न होती कमला गुण की खान ;
न होते मृत्युंजय विख्यात
बचा कर भूतमात्र के प्राण।

\+ + + +
\+ + + ×
\+ + + +
\+ + + +

सँभल सकता है जग में कौन
समय की खाकर निर्मम मार ;
उसी के पद प्रवाह में आज
किया मैंने भी तुमको प्यार।
समझकर भी चकोर अंगार
चन्द्र उसको लेता है मान ;
समझकर दीप-शिखा को काल
शलभ उसमें देते हैं प्राण।

जानकर होने में अनजान
आह! मिलता है क्या आनन्द ?
मजा बन्दी-जीवन का भला
जान सकता है क्या स्वच्छन्द ?

\+ + + +
\+ + + +
\+ + + +
\+ + + +

प्रिये ! इस प्याला में मदिरा
ढाल दे, अब खाली हो चला ;
दीप के होने पर निर्वाण
स्नेह देकर होगा क्या भला ?
अभागी कोयल पर कर दया
छोड़ दे रहते सुखद वसन्त ;
अगर सुनना हो उसकी कूक
न कर उसके यौवन का अन्त ।

देखता है अटवी का स्वप्न
बन्द हो पिंजरे में खग दीन ;
न जाने क्या पाया आनन्द
नराधम ने उसका सुख छीन ।
कल्पना उसे सुनाती सदा
अहा ! निर्झर का सुमधुर गान ;
याद कर शस्य-श्यामला भूमि
विकल कर रोते होंगे प्राण ।

दूर तक फैली निर्जन खेत
सुनहली सिंचा का शृंगार ;
उषा का नील अरुण वह रूप
ओस-कण का सौन्दर्य अपार ।
भरा उज्ज्वल प्रकाश से गगन
भरी सरिता की चपल हिलोर ;
याद कर अब भी सुख की बात
कभी हो जाता आत्म-विभोर ।

किन्तु निर्मम सिकचों को काट
नहीं यह जा सकता है कहीं;
कल्पना हो जितनी स्वच्छन्द,
रहेगी उसकी मिट्टी यहीं।
सोच ले, बन्दी ने भी, प्रिये!
त्याग कर सुख, जीवन-आधार—
न त्यागा भावों का उन्मेष
न त्यागा करना जी-भर प्यार।

हृदय है अन्धकार में बन्द
घिरा पंजर से चारो ओर;
तड़पता ही रहता है सदा
भाव की खाकर मार कठोर।
नयन ने देखा तेरा चित्र
हृदय ने किया मचल कर प्यार;
बिका मन जाकर तेरे हाथ
और तन बैठा सब कुछ हार।

इसे कहते हैं प्रभु की मार
लुटा मन्दिर में आकर भक्त
हुआ रवि की किरणों पर आज
अभागा कंज हाय अनुरक्त!

× × × ×
× × × ×

वैशाख कृ० ५, १९८९

## अग्नि और जल

दोहा

गुरुजन-चखन अँगार लखि, नेह-नीर भरि नैन
निधरक निसि-दिन मन्दसुत, धरति ध्यान सुखदैन

## विद्रोही

सह दारुण आघात समय का
आह ! हृदय फट जाता है ;
इसी समय तू रक्त-भरे
चरणों से सम्मुख आता है।
हूँ उन्मत्त, सहेगा मेरा कौन
वज्र-सा आज प्रहार !
देव ! हटो मैं अब उठा हूँ
सह-सह तेरा अत्याचार।

जाना है, जाऊँगा; निश्चय—
जाऊँगा; आराध्य, चलो;
रे निर्लज्ज ! न माँग दया की
भीख; चलो, हो साध्य चलो।

रक्त-बूँद बतला देती है
यद्यपि पता शिकारी को ;
मेरे चरण-चिन्ह, पर, दहला देंगे
अत्याचारी को।

चैत्र कृ० १३, ८३ ]

## मिथ्या प्रवंचना

वाह, क्या कहा ? तुके काँच के
पुतले इन चरणों पर ;
मोर-पुच्छ की आँखों से
उमड़ेंगे करुणा-निर्झर ।
क्या निकलेगी देव !
ऊष्ण निःश्वास भरी लालों से ?
हृदय तृप्त हो सकता है क्या
चूर-चूर प्यालों से ?

चम्पक-सुमनों पर भौंरों का
आह ! भाँवरें भरना,
याद दिलाता है कीचक का
सैरन्ध्री पर मरना ।

[ चैत्र कृ० १२, ८२ ]

## आशा

[ १ ]

अरे, भस्म होगा चकोर
यह चन्द्र नहीं, है आग!
बार-बार आते पतंग
दीपक पर, फूटे भाग!
थी तेरी आशा छल-बल से
होंगे पाण्डव नाश;
पर कृष्णा की मूक आह के
बने स्वयम् ही ग्रास।

बहुत दिनों से व्यर्थ पड़ी थी
आई इसकी बारी;
चमकेगी मेहँदी वाले हाथों में
आज कटारी।

[ २ ]

रंग-बिरंगी छवि वाली
नागिन हैं, नहीं खिलौना ;
ये नन्हें प्यारे-प्यारे हैं देख—
सिंह के छौना ।
यह पतली चमकीली
क्या है ? बिजली-सी तलवार ;
फाँसी है, यह नहीं प्रेयसी के
फूलों का हार ।

आशा थी तू सँभल गया
पर तुला आज मिट जाने को ;
चला नमक का पुतला भय
सागर की थाह लगाने को ।

चैत्र कृ० १५, ८३

## अद्भुत प्यार

धन्य है तेरा अद्भुत प्यार !
ले अशान्ति का रूप अन्त में देते शान्ति अपार।

मिथ्या उपकरणों को लेकर,
तन-मन-जीवन सब कुछ देकर,
कल्लोलित सागर के तट पर,
बड़े यत्न से भीति बालु की करता हूँ तैयार,

उसे नष्ट तू कर देता है,
सुख की निद्रा हर लेता है,
क्या अनुपम उदारचेता है!
रोकर कर लेता हूँ हल्का, हाय! हृदय का भार!

सह कितने परिताप घोरतर,
साहस-पूर्वक, देव! धैर्य धर,
श्रम से काष्ठखंड संग्रह कर,
तरी एक प्रस्तुत करता हूँ जाने को उस पार।

डाल सिन्धु में जब देता हूँ,
स्वयम् डाँड़ कर में लेता हूँ,
गर्व-भरे मन से खेता हूँ,
उसे मग्न जल में तू कर हर लेता है आधार।

अन्धकार जब छा जाता है।
हाथों हाथ न दिखलाता है,
छिपकर तू सम्मुख आता है,
फिर मिल जाता रवि-किरणों में, हँस उठता संसार।

जिसे ग्रहण करता अपना कह,
रखता जिसे हृदय में दुख सह
तृप्त जिसे करता अतृप्त रह
मुझसे छीन उसे तू करता नए ठोकरें मार।

आशाओं का वृक्ष लगाया,
नयन नीर से सींच बढ़ाया,
जब बसन्त उपवन में आया,
तोड़ डालियाँ डालीं लेकर झंझा का अवतार।

निराधार अतृप्त बनाकर,
सब आमोद-प्रमोद हाय! हर,
अन्तर में अनन्त रोदन भर,
करके भली भाँति वसुधा में निःस्व और लाचार।

हृदय से, हे हरि! अन्तिम बार,
लगा लेगा तू बाँह पसार।
पता चला न "वियोगी" तेरी लीला अपरम्पार।

धन्य है तेरा अद्भुत प्यार!

फाल्गुन शु० ७,८३

